में टिप्पणी दी गई है। तन्त्रशास्त्र के ग्रन्थों में षडंग योग का जो प्रतिपादन किया गया है, वह इसलिये है कि यम और नियम का यहाँ दीक्षा के समय दिये जानेवाले समयों (नियमों) में समावेश कर लिया गया है। इसी तरह आसनशुद्धि तान्त्रिक वरिवस्या का आवश्यक अंग है। पूजा के प्रारंभ में ही आत्मशुद्धि, आसनशुद्धि आदि का करना अनिवार्य है। पातंजल योग के बाकी बचे पाँच अंगों के साथ अपने-अपने मत के अनुसार अनुस्मृति, तर्क, ऊह, जप आदि में से किसी एक को स्वीकार कर छः अंग स्वीकार किये जाते हैं।

आगे ग्रन्थ के अन्तिम भाग में समय-संस्कार, विशेष-संस्कार आदि से प्राप्त होनेवाले विविध पदों का विवरण देकर निर्वाण दीक्षा से प्राप्त होनेवाले [३६]परमेश्वर-साम्यरूप मोक्षपदवी का उल्लेख किया है। सद्योनिर्वाण-असद्योनिर्वाण, सबीज-निर्बीज आदि दीक्षाओं का स्वरूप बताकर कहा गया है कि इनसे त्रिविध कर्मों का नाश हो जाता है। आगे दीक्षा ग्रहण करने के बाद पालनीय नियमों के साथ विधि-निषेध की व्याख्या कर अन्त में मुक्तात्मा का स्वरूप प्रदर्शित है। यहाँ बताया गया है कि मुक्त जीव को पाँचों प्रकार के पाशों से छुटकारा मिल जाता है और उसे सर्वज्ञता आदि छः गुणों से सम्पन्न स्वरूप मिल जाता है। इतना होने पर भी उसमें परमेश्वर के समान पंचकृत्यकारिता नहीं आती, तो भी राग-द्वेष आदि दोषों के न रहने से आगे आनेवाली सृष्टि में उसे जन्म नहीं लेना पड़ता। मुक्ति का प्रमुख कारण [३७]दीक्षा ही है और अनुग्रह करने की शक्ति केवल ईश्वर में ही है। दीक्षा ग्रहण कर लेने के बाद समयाचार के पालन में विकलता आने पर उसकी शुद्धि प्रायश्चित्त से, मन्त्र-द्रव्य आदि का लोप होने पर उसकी शुद्धि पवित्रारोपण से और जिन विकलताओं को हम जान नहीं पाते, अर्थात् अनजाने में जो भूल होती है, उसकी शुद्धि अन्त्येष्टि विधि से होती है।

शिवसाम्यस्वरूप मोक्ष की चर्चा अभी ऊपर आई है। शैवपरिभाषा (पृ. १५६-१५७) में इस विषय में बताया गया है कि शिवसाम्य के विषय में चार विभिन्न मत उपलब्ध होते हैं। महाव्रती (कालामुख) मानते हैं कि शिवसाम्य की

---

३६. इस विषय पर आगे विचार किया जा रहा है।

३७. "सदाशिवपदं योगाच्चर्यातो वाऽथ दीक्षया। प्राप्यते चित्तभेदेन मोक्षो वाऽथ चतुष्टयात्।।" (विद्या० २६.६३) मतंगपारमेश्वर के इस वचन में दीक्षा के अतिरिक्त ज्ञान (चित्तभेद), योग और चर्या की भी मोक्षोपायता वर्णित है।

उत्पत्ति होती है। मुक्तावस्था में सर्वज्ञता आदि गुणों की उत्पत्ति के कारण जीव शिव के समान बन जाता है। इस तरह से यहाँ शिव के गुणों के सदृश गुणों की उत्पत्ति से जीव शिवसाम्य को प्राप्त करता है। पाशुपतों का मानना है कि मुक्त पुरुष में शिव के इन गुणों की संक्रान्ति उसी प्रकार होती है, जैसे कि कस्तूरी की सुगन्ध से उसके सम्पर्क में आये वस्त्र सुवासित हो उठते हैं। कापालिकों का मानना है कि मुक्त जीव में शिव के गुण उसी तरह से समाविष्ट हो जाते हैं, जैसे कि मनुष्य के शरीर में पिशाच आदि का आवेश होता है। अन्य (सिद्धान्त) शैवों के मत के अनुसार मुक्त जीव में इन गुणों की अभिव्यक्ति होती है। शिव के समान जीव में भी सर्वज्ञता आदि गुण विद्यमान हैं, किन्तु संसारदशा में आणव आदि मलों से आवृत होने के कारण इनकी प्रतीति नहीं होती। मुक्तिदशा में इन मलों का अपसारण हो जाने से ये गुण अभिव्यक्त हो उठते हैं। मोक्षकारिका, परमोक्षनिरासकारिका और इनके व्याख्यानों में भी उत्पत्ति, संक्रान्ति आदि पक्षों को देखा जा सकता है।

वर्तमान ग्रन्थ के अन्त (पृ. ४३-४४) में भी आणव, मायीय आदि पाँच पाशों से विमुक्ति के साथ षाड्गुण्यस्वरूप की प्राप्ति को ही मुक्ति बताया गया है। यह प्राप्ति भूली हुई वस्तु के पुनः मिल जाने के समान है। शिवस्वरूप की प्राप्ति हो जाने पर भी द्वैतवादी सिद्धान्तशैव मत में शिव से मुक्त जीव की भिन्नता इस रूप में बनी रहती है कि उसमें शिव के समान सृष्टि आदि पाँच कृत्यों के सम्पादन की सामर्थ्य नहीं आती, तो भी राग-द्वेष आदि दोषों के विगलित हो जाने से उसका पुनर्जन्म नहीं होता, वह आवागमनरूप संसारचक्र से मुक्त हो जाता है। प्रस्तुत ग्रन्थ में पाशुपत मत के प्रसंग में संक्रान्ति पक्ष का उल्लेख अवश्य किया है, किन्तु महाव्रत और कापालिक शास्त्र के प्रसंग में उत्पत्ति और आवेश पक्ष का स्पष्ट उल्लेख नहीं मिलता। शैवपरिभाषाकार ने पूर्वपक्ष के रूप में इन चारों मतों को उपस्थापित किया है, बाद में इन सभी का एक-एक कर खण्डन कर दिया है और अन्त में शिवाद्वयवाद की प्रतिष्ठा की है (पृ. १५७-१६४), जो कि शिवज्ञानबोध के आधार पर विकसित दक्षिण के सिद्धान्तशैवागम का प्रतिनिधित्व करता है। शैवपरिभाषाकार शिवाग्रयोगी शिवज्ञानबोध के प्रसिद्ध भाष्यकार हैं।

शिवज्ञानबोध के बारह सूत्र (श्लोक) रौरवागम से संगृहीत माने जाते हैं, किन्तु [३८]पण्डित एन० आर० भट्ट का कहना है कि अब तक ये श्लोक रौरवागम में उपलब्ध नहीं हुए हैं। २८ सिद्धान्तशैवागम मूलत: द्वैतवाद के प्रतिपादक हैं। अघोरशिवाचार्य पर्यन्त सभी शैवाचार्य उनकी द्वैतपरक व्याख्या करते हैं। जयरथ शैवागमों को द्वैतवादी और रुद्रागमों को द्वैताद्वैतवादी मानते हैं। ऐसा लगता है कि शिवज्ञानबोध के आधार पर विकसित हुआ दक्षिण का सिद्धान्तशैवागम श्रीकण्ठभाष्य आदि के प्रभाव से अद्वैतोन्मुख होता गया, किन्तु ध्यान देने की बात यह है कि शिवज्ञानबोध का अनुसरण करते हुए भी उमापति शिवाचार्य अपने संस्कृत ग्रन्थ शतरत्नसंग्रह में द्वैतवाद का ही प्रतिपादन करते हैं।

हमने अनेक जगह लिखा है कि सिद्धान्तशैवागम को मूलत: दक्षिण का नहीं माना जा सकता। २८ शैवागमों की प्रादुर्भावस्थली पर अभी गवेषणा अपेक्षित है, किन्तु उग्रज्योति से लेकर नारायणकण्ठ के पुत्र रामकण्ठ पर्यन्त सभी भाष्यकार अथवा व्याख्याकार आचार्य कश्मीरी हैं और इन्होंने आगमों की द्वैतपरक व्याख्या की है। आचार्य [३९]अभिनवगुप्त भी इससे सहमत हैं। धाराधिपति भोज के तत्त्वप्रकाश के व्याख्याकार कुमारदेव ने इसकी अद्वैतपरक व्याख्या की है। [४०]अघोरशिवाचार्य अपनी व्याख्या में इसका उल्लेख करते हैं। संभव है, यहीं से द्वैतवादी शैवागम अद्वैतोन्मुख होता गया हो। इस पर अभी विशेष गवेषणा अपेक्षित है।

पांडिचेरी स्थित फ्रेंच शोध संस्थान की तालपत्र मातृका (सं. १६८) के पाठों का संकलन करने के लिये हमने इस ग्रन्थ का एक संशोधित प्रूफ वहाँ भेजा था। वह प्रूफ कुछ विलंब से हमें वापस मिला। उससे प्रस्तुत संस्करण के मूल में स्थापित पाठों की ही संपुष्टि होती है। उसके साथ ही हमें जो नवीन सूचना मिली, उससे हम अपने विज्ञ पाठकों को भी परिचित करा देना चाहते हैं कि प्रस्तुत पुस्तक श्री आर० दामोदरन् द्वारा सम्पादित होकर महाराज सरफोजी सरस्वती महल लाइब्रेरी,

---

३८. फ्रेंच इंस्टीट्यूट, पांडिचेरी द्वारा सन् १९७३ में प्रकाशित रौरवागम के द्वितीय भाग का संस्कृत उपोद्घात (पृ. २०-२१) देखिये।

३९. "आगमेषु द्वैतवादमपास्य ....." (ई० प्र० वि० वि०, भा. ३, पृ. ४०५)।

४०. "अद्वैतवासनाविष्टै:" (अष्टप्रकरण, पृ. ६)।

तंजोर की शोधपत्रिका के ३३ वें भाग में प्रकाशित हो चुकी है। डॉ० जी० सी० केण्डदमठ की सहायता से इस पुस्तक की जिराक्स प्रति हमें काशी हिन्दु विश्वविद्यालय के सयाजीराव गायकवाड़ पुस्तकालय से मिल गई। इसकी प्रस्तावना में ग्रन्थकार के विषय में तो कोई जानकारी नहीं मिली, किन्तु इतना पता चला कि इस ग्रन्थ का तमिल भाषा में अनुवाद हुआ था और वह मद्रास और श्रीलंका से प्रकाशित भी हो चुका है। तमिल शैवों में यह ग्रन्थ प्रारंभिक पाठ्यपुस्तक के रूप में संमानित है। वहाँ इसको देह, तत्त्व, अध्वा, आत्मा, बन्ध, शास्त्र और दीक्षा नामक सात प्रकरणों में बाँटा गया है। इस ग्रन्थ की सूचना देने और पाठों की परीक्षा करने के लिये हम किरणागम की रामकण्ठ द्वितीय की टीका पर कार्यरत श्री डोमिनिक गूडाल के और उनको तालपत्र प्रति से पाठ-संकलन के लिये प्रेरित करने वाले फ्रेंच शोध संस्थान के अध्यक्ष डॉ० एफ० ग्रीमल के प्रति विशेष आभारी हैं।

अन्त में हम सबसे पहले पांडिचेरी के फ्रेंच शोध संस्थान के सभी अधिकारियों का और विशेष कर वहाँ की ग्रन्थाध्यक्ष सुश्री अनुरूपा नायक का आभार स्वीकार करते हैं कि उन्होंने इस ग्रन्थ के हस्तलेख हमें सुलभ कराये। प्रेस कापी बनाने, पाठ संकलन करने जैसे कार्यों में काशी जंगमवाड़ी मठ में शोधरत एवं अध्ययनरत सर्वश्री सिद्धराम देव सुरकोड, सिद्धराम देव हिप्परगी और सिद्धराम शिवाचार्य हरनाळ ने सहायता की। डॉ० रमा घोष के प्राथमिक प्रयत्न और डॉ० जी० सी० केण्डदमठ द्वारा किये गये पत्र-व्यवहार से हमें उक्त हस्तलेख प्राप्त हुए। इस ग्रन्थ को परिष्कृत रूप में प्रस्तुत करने में हमें पं. श्री जनार्दन शास्त्री पाण्डेय तथा श्री नरहरि पुरुषोत्तम रंगप्पा की सहायता प्राप्त हुई। शिव-शक्ति कम्प्यूटर प्रोसेस के श्री चिदानन्द ओ० हिरेमठ (कसगी) तथा श्री राजशेखर जी० हिरेमठ ने आकर्षक रूप में अक्षर-संयोजन किया। इन सबका हम आभार स्वीकार करते हैं, धन्यवाद से इन्हें अलंकृत करते हैं।

शैवभारती शोध प्रतिष्ठान<br>जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी<br>महाशिवरात्रि, संवत् २०५२

विद्वद्वशंवद<br>**व्रजवल्लभ द्विवेदी**<br>निदेशक



श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य जनकल्याण प्रतिष्ठान द्वारा संचालित

# शैवभारती शोध प्रतिष्ठान

डी० ३५/७७ जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी-२२१००१ (उ०प्र०)

## संस्थापक

श्री जगद्गुरु विश्वाराध्य ज्ञानसिंहासनाधीश्वर श्री १००८ जगद्गुरु
डॉ० चन्द्रशेखर शिवाचार्य महास्वामी जी महाराज

## संरक्षक

प्रो० वि० वेङ्कटाचलम्
पूर्व कुलपति
सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी

## निदेशक

पं० व्रजवल्लभ द्विवेदी
जंगमवाड़ी मठ, वाराणसी

## परामर्शदात्री समिति

१. प्रो० बटुकनाथ शास्त्री खिस्ते, श्रीनिकेतन, एन-१६/४३ पत्रकार नगर, विनायका, वाराणसी-१०
२. डॉ० एस० बहुलकर, निदेशक दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थ शोध योजना, केन्द्रीय तिब्बती शिक्षा संस्थान, सारनाथ, वाराणसी।
३. प्रो० रामचन्द्र पाण्डेय, बी० ३०/२२७ नगवा, वाराणसी-५
४. डॉ० सी० एस० कपाले, 'शिवरत्न' १०-२/३६ एस० बी० कालेज रोड, गुलबर्गा, कर्नाटक।
५. डॉ० एम० शिवकुमार स्वामी जी, अध्यक्ष संस्कृत विभाग, बंगलोर विश्वविद्यालय, बंगलोर, कर्नाटक।
६. डॉ० मल्लिकार्जुन परड्डी, अध्यक्ष संस्कृत विभाग, कर्नाटक विश्वविद्यालय, धारवाड़, कर्नाटक।
७. डॉ० एस० डी० पसारकर, प्राध्यापक, संगमेश्वर कालेज, सोलापुर, महाराष्ट्र।
८. पं० जी० उमापति शास्त्री, धर्मस्थल, कर्नाटक।
९. डॉ० रमा घोष, दर्शनाध्यापक आर्यमहिला महाविद्यालय, चेतगंज, वाराणसी।

# विषयानुक्रमणी

## परिशिष्टभागः



***

# सिद्धान्तप्रकाशिका

## सर्वात्मशम्भुना विरचिता

### मङ्गलाचरणम्

[१]अवर्णविग्रहं देवं [१]वर्णविग्रहवर्जितम् ।
[१]वर्णविग्रहवक्तारं [२]नौम्यहं स्तौमि संश्रये ।।
चराचरात्मकं विश्वमोतं प्रोतं च सर्वतः ।
पशुपाशभिदा येन नमस्तस्मै पुरद्विषे ।।

---

[1]अवर्ण (अकार) शरीर, वर्ण (नाम-रूप) से संयुक्त शरीर से वर्जित, वर्ण (आदि क्षान्त वर्णमाला) के स्वरूप का उपदेश करनेवाले देव (भगवान् शिव) को मैं प्रणाम करता हूँ, उनकी स्तुति करता हूँ, उनकी शरण में जाता हूँ।।

जिसके साथ पशु और पाश के भेद से भिन्न यह सारा चराचरात्मक (स्थावर-जंगम) विश्व (संसार) ओतप्रोत है, अनुस्यूत है, जुड़ा हुआ है, त्रिपुर[2] का नाश करनेवाले उस भगवान् शिव को मैं प्रणाम करता हूँ।।

---

*१. अखण्ड ··· खण्ड ··· खण्ड–ख.। २. नमामि–क.।*

1. "अ इति ब्रह्म" (२.३.८) और "अकारो वै सर्वा वाक्" (२.३.६) ऐतरेय आरण्यक के इन वचनों में, "अकारः सर्ववर्णाग्र्यः प्रकाशः परमः शिवः" संकेतपद्धति के इस वचन में, "अकारो मुखं सर्वधर्माणाम्" (१.२.१) हेवज्रतन्त्र के इस वचन में, "अकारः सर्ववर्णाग्र्यः" (श्लो. २८) नामसंगीति के इस वचन में और "अकारः सर्ववर्णाग्र्यो महार्थो वर्गनायकः। अत एव समुद्भूताः सर्वमन्त्रास्तु देहिनाम्।।" (९.८) तथा–"यः कश्चित् प्रसरो वाचां जन्तूनां प्रतिपद्यते। स सर्वो मन्त्ररूपो हि तस्मादेव प्रजायते।।" (९.१०) वसन्ततिलक के इन वचनों में अकार को ब्रह्म, सभी वर्णों में श्रेष्ठ तथा समस्त वाङ्मय का मूल कारण बताया गया है। वसन्ततिलक के टीकाकार ने चतुर्दश विद्यास्थान तथा पंचविध विद्यास्थानों का परिचय देकर कहा है कि इन सबकी उत्पत्ति अकार से हुई है (पृ. ७२)। इसीलिये यहाँ भगवान् शिव को अवर्णविग्रह (शरीर) बताया गया है।
2. भगवान् शिव के द्वारा त्रिपुरदाह की कथा शिवपुराण की द्वितीय रुद्रसंहिता के पंचम युद्ध-खंड के प्रारंभ के बारह अध्यायों में वर्णित है।

**शरीरमात्मा च**

इह तावज्जातिकुलाद्यभिमानास्पदमिदं स्थूलदेहं पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशानां समवाय:। तत्र प्राक्तनपुण्यपापानुकूलं ब्राह्मणादिवर्णांश्च रूपश्रियौ इन्द्रियपाटवमपि[१] बिभ्रन्तो नियतायुषो नियतभोगाश्च भवन्ति भोक्तार आत्मान:। एतेषां भोग-[२]परिकरीभूतसृष्टिमारभ्य[३] कलातत्त्वान्तानि त्रिंशताऽऽरब्धानि [४]आत्मन्यात्मनि पृथक् पृथक् सूक्ष्मकर्मणा प्राप्तायुषां पूर्वं शरीरं विहाय तृणजलू[५]कवदाश्रयिष्यते। तदिदं शरीरं तेन कृतानां पुण्यपापानामाश्रयम्। आत्मा शरीरादन्य:, ज्ञानक्रियारूप:, नित्य:, अमूर्त:, व्यापकश्च। आणव-कार्म-मायीय-बैन्दव-रोधशक्त्यात्मकपाशपञ्चकबद्ध: संसारी पुरुष:।

---

इस संसार में जीवात्मा के जाति, कुल आदि के अभिमान का आधार यह स्थूल शरीर पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश के समवाय (समाहार) से बना हुआ है। अपने पूर्व जन्म के पुण्य और पाप के अनुसार ही जीवात्मा [1]ब्राह्मण आदि वर्णों को, रूप और कान्ति से युक्त शरीर को, पटुतर (तीव्रसामर्थ्य से संयुक्त) इन्द्रियों को, नियत आयु और नियत भोगों को प्राप्त करता है। इन जीवात्माओं के भोगों के साधन के रूप में महाभूतों से लेकर कलापर्यन्त तीस तत्त्वों से आरब्ध एक [2]सूक्ष्म शरीर प्रत्येक जीवात्मा के विभिन्न स्थूल शरीरों के लिये निर्धारित है। यह सूक्ष्म शरीर ही कर्मानुसार एक स्थूल शरीर की आयु के समाप्त हो जाने पर उस शरीर को छोड़कर नया शरीर उसी प्रकार धारण करता है, जैसे कि तृण में रहनेवाला कीड़ा (या तितली) एक तृण को छोड़कर दूसरे तृण का सहारा ले लेता है। जीवात्मा का यह सूक्ष्म शरीर ही उसके द्वारा किये गये पुण्य और पाप कर्मों को ढोता रहता है। आत्मा इन दोनों प्रकार के शरीरों से भिन्न ज्ञान और क्रियास्वरूप, नित्य, अमूर्त और व्यापक है। यह

---

*१. 'अपि' नास्ति–ख.। २. 'भूत' नास्ति–क. परिकरभूत–ख.। ३. मारभ्याह पृथ्वीतत्त्वमारभ्य–क.ग.। ४. 'आत्मनि' नास्ति–ख.। ५. जम्बूक–क.ग.।*

1. "शुचीनां श्रीमतां गेहे योगभ्रष्टोऽभिजायते" (६.४१) इत्यादि श्लोकों में श्रीमद्भगवद्गीता में भी यही विषय वर्णित है।

2. सांख्यकारिका के "पूर्वोत्पन्नमसक्तम्" (का. ४०) इत्यादि श्लोक में सूक्ष्म शरीर का स्वरूप वर्णित है। शैवागमों में पुर्यष्टक के नाम से प्रसिद्ध सूक्ष्म शरीर का स्वरूप भोजदेवकृत तत्त्वप्रकाश की कुमारदेवकृत टीका (पृ. ३०) में देखना चाहिये।

## कार्यदशकम्

अस्य भोगपरिकरीभूतसूक्ष्मभूततत्त्वानि कानीति चेत्, पृथिव्यप्तेजोवाय्वाकाशतत्त्वानि कथितानि। इमानि पञ्चभूतानि। एतेषां कारणं तन्मात्रपञ्चकं किमिति चेत्, गन्धतत्त्वं रसतत्त्वं[१] रूपतत्त्वं[१] स्पर्शतत्त्वं[१] शब्दतत्त्वं[१] चेति। एतद्दशकं कार्यमित्युच्यते।

## करणदशकम्

वाक्पादपाणिपायूपस्थानीति पञ्च कर्मेन्द्रियाणि। एतेषां व्यापारा वचनगमनादानविसर्गानन्दाः। श्रोत्रत्वक्चक्षुर्जिह्वाघ्राणानीति पञ्च ज्ञानेन्द्रियाणि। एतेषां व्यापाराः

---

आणव, कार्म, मायीय, बैन्दव और रोधशक्ति नामक [1]पाँच प्रकार के पाशों से बँधा हुआ है। यह पुरुष (जीवात्मा) इन पाशों से बँधे रहने के कारण संसारी कहलाता है।

जिज्ञासा होती है कि इस जीवात्मा के भोग के साधनीभूत, सूक्ष्म पंच-तन्मात्राओं से उत्पन्न स्थूल पंचमहाभूत कौन-कौन से हैं? इसका समाधान यह है कि पृथिवी, जल, तेज, वायु और आकाश नामक स्थूल तत्त्वों को ही पंचमहाभूत कहा जाता है। पुनः प्रश्न उठता है कि इन पाँच महाभूतों की कारणीभूत पाँच तन्मात्राएँ कौन-कौन सी हैं? उत्तर है कि गन्धतत्त्व, रसतत्त्व, रूपतत्त्व, स्पर्शतत्त्व और शब्दतत्त्व ही ये पाँच तन्मात्राएँ हैं। पाँच तन्मात्राएँ और पाँच महाभूत इन दस तत्त्वों को [2]कार्य कहा जाता है।

वाक्, पाद, पाणि, पायु और उपस्थ—ये पाँच कर्मेन्द्रियाँ हैं। वचन, गमन, आदान, विसर्ग और आनन्द—ये इनके व्यापार हैं। श्रोत्र, त्वक्, चक्षु, जिह्वा और घ्राण—ये पाँच ज्ञानेन्द्रियाँ हैं। शब्द, स्पर्श, रूप, रस और गन्ध—ये इनके विषय हैं। वाक् आदि पाँच और श्रोत्र आदि पाँच—ये दस करण कहलाते हैं।

---

१. *'तत्त्वं' नास्ति—ख.।*

1. द्वैतवादी सिद्धान्तशैवागम की पद्धति से यहाँ सर्वत्र पाँच पाशों का वर्णन है। तत्त्वप्रकाश के पाँचवें श्लोक में भी पाँच ही पाश वर्णित हैं, किन्तु वहाँ कुमारदेव ने त्रिविध पाशों की भी चर्चा की है। तत्त्वप्रकाश के सत्रहवें श्लोक में चार ही पाशों की चर्चा है। यहाँ बिन्दु (महामाया) को पाश नहीं माना गया। मृगेन्द्रागम (वि. २.७) में भी चार ही पाश स्वीकृत हैं। रोधशक्ति की भी पाशों में गणना न कर तीन पाशों को मान्यता दी गई है। इस विषय को विस्तार से समझने के लिये लुप्तागमसंग्रह, द्वितीय भाग का संस्कृत उपोद्घात (पृ.१३६-१५१) देखना चाहिये।
2. कार्य और करण की व्यवस्था सांख्य-दर्शन में भी इससे मिलती-जुलती है। देखिये — सां० का० ३२-३३

शब्दस्पर्शरूपरसगन्धग्राहकाः। एतेषां वागादिपञ्चानां श्रोत्रादिपञ्चानां च करणमित्युच्यते (ति संज्ञा)।

**त्रीण्यन्तःकरणानि**

मनश्चाहङ्कारश्च बुद्धिश्चेत्येतत् त्रितयं श्रोत्रादीन्द्रियवदस्मात् शरीरात्तु बहिर्निर्गत्य व्यापारमात्राश्रयस्य शरीरस्यान्तरवकाशे स्थित्वा क्रियाप्रवर्तकत्वादन्तःकरणमित्येतेषां त्रयाणां नाम। अर्थानां सङ्कल्पनं च श्रोत्रादीन्द्रियाणां बाह्यविषयेषु प्रवर्तनं च मनसो वृत्तिः। अभिमानसंकल्पनं च प्राणादिवायूनां प्रेरणं चाहङ्कारवृत्तिः। अध्यवसायो बुद्धिवृत्तिः। एतद् रजतमेव, न शुक्तिरिति निश्चयोऽध्यवसायः। इति पूर्वमुक्तानि त्रयोविंशतितत्त्वानि।

---

[1]मन, अहंकार और बुद्धि—ये तीन अन्तःकरण हैं। श्रोत्र आदि इन्द्रियाँ शरीर से बाहर की ओर जाकर अपने-अपने विषयों को ग्रहण करती हैं, किन्तु ये तीन इन्द्रियाँ शरीर के भीतर ही रहती हुई व्यक्ति को बाह्य इन्द्रियों के द्वारा गृहीत विषयों में प्रवृत्त अथवा निवृत्त कराती हैं। इसलिये इन तीनों को अन्तःकरण कहा जाता है। संकल्प मन का व्यापार है। यह बाह्य विषयों की ओर श्रोत्र आदि इन्द्रियों की प्रवृत्ति कराता है। अहंकार का व्यापार अभिमान करना है। साथ ही यह [2]प्राण आदि पाँच वायुओं को प्रेरित करता है। अध्यवसाय (निश्चय) बुद्धि का व्यापार है। यह रजत (चाँदी) ही है, शुक्ति (सीप) नहीं, इस प्रकार का निश्चयात्मक ज्ञान ही अध्यवसाय कहलाता है। इस तरह से पूर्वनिर्दिष्ट तत्त्वों के साथ पृथिवी से लेकर बुद्धिपर्यन्त ये तेईस तत्त्व हैं।

---

1. चित्त को मिलाकर वेदान्त-दर्शन में अन्तःकरण चार माने गये हैं। क्रम-दर्शन में अहंकार का स्थान बुद्धि के ऊपर माना गया है। विज्ञानभैरव (श्लो.८८) की हमारी हिन्दी व्याख्या में उद्धृत वामननाथ के अद्वयसम्पत्तिवार्त्तिक में इसका विवरण देखा जा सकता है। (पृ. १००-१०१)
2. "सामान्यकरणवृत्तिः प्राणाद्या वायवः पञ्च" (का.२९) सां० का० के इस वचन में प्राण आदि पाँच वायुओं को अन्तःकरणों की सामान्य वृत्ति बताया गया है, किन्तु शैवागम इनको अहंकार की संरम्भनामक वृत्ति का कार्य बताते हैं। देखिये—"संरम्भादस्य चेष्टन्ते शारीराः पञ्च वायवः" (मृगेन्द्रागम, विद्यापाद, ११.२०) तथा—"पञ्चकर्मकृतो वायोर्जीवनाय प्रवर्तकः। संरम्भोऽहङ्कृतेर्वृत्तिः" (भोगकारिका, श्लो.३३)। प्रस्तुत स्थल पर शैवागमों का ही अनुसरण किया गया है।

## अहङ्कारसृष्टिः

एतेष्वध्यवसायकारणभूताद् बुद्धितत्त्वात् सात्त्विकराजसतामसभेदेन भिन्नोऽहङ्कारो जायते। अत्र सात्त्विकादहङ्कारान्मनश्च श्रोत्रादि पञ्च ज्ञानेन्द्रियाणि (च) जायन्ते। [१]अत्र राजसाऽहङ्काराद् वागादिपञ्चकर्मेन्द्रियाणि जायन्ते। अत्र तामसाऽहङ्काराद् गन्धादितन्मात्रपञ्चकं जातम्। एतस्मात् तन्मात्रपञ्चकाद् [२]भूतानि पञ्च जातानि। धारणं च समूहीकरणं च दाहकत्वं चावयवघटनकरणं [३]चेतरभूतचतुष्टयस्यावकाशदानं च पञ्चभूतानां वृत्तिः।

---

इनमें से अध्यवसाय के कारणीभूत बुद्धितत्त्व से सात्त्विक, राजस और तामस भेद से भिन्न अहंकार की उत्पत्ति होती है। यहाँ [1]सात्त्विक अहंकार से मन और श्रोत्र आदि ज्ञानेन्द्रियों की उत्पत्ति होती है। राजस अहंकार से वाक् आदि पाँच कर्मेन्द्रियाँ तथा तामस अहंकार से गन्ध आदि पाँच तन्मात्राएँ उत्पन्न होती हैं। बाद में पाँच तन्मात्राओं से पाँच महाभूत उत्पन्न होते हैं। [2]धारण करना, इकट्ठा करना, जलाना, अवयवों को आपस में जोड़ना तथा अन्य चार भूतों को अवकाश प्रदान करना—ये क्रमशः पृथ्वी आदि पाँच महाभूतों के कार्य हैं।

---

*१. 'अत्र⋯जायन्ते' नास्ति–ग.। २. पञ्च भूतानि–ख.। ३. चेतन–क.।*

1. "सात्त्विक एकादशकः प्रवर्तते वैकृतादहङ्कारात्। भूतादेस्तन्मात्रः स तामसस्तैजसादुभयम्॥" (का. २५) सां० का० के इस वचन से यहाँ का प्रतिपादन भिन्न है। इस विषय में विभिन्न पक्षों का निरूपण त० प्र० की कुमारदेव और अघोरशिव की व्याख्या के आधार पर हमने अष्टप्रकरण के उपोद्घात (पृ. ३७-३८) में किया है। यहाँ यह प्रसंग विशेष रूप से अवधेय है कि शैवागमों और सां० का० में सात्त्विक आदि तीनों के प्राचीन नामों में अन्तर है। सां० का० में सात्त्विक को वैकारिक और राजस को तैजस कहा गया है, जब कि शैवागमों में सात्त्विक को तैजस और राजस को वैकारिक कहा गया है। अ० प्र० उ० का उक्त स्थल देखिये। वहाँ हमें अभिनवगुप्त की अपेक्षा खेटपाल (सद्योज्योति शिवाचार्य) का मत उचित प्रतीत होता है।
2. त० प्र० (श्लो. ६२), त० सं० (श्लो. २), भो० का० (श्लो. ६) इत्यादि में तथा इनकी टीकाओं में भी इस विषय का विस्तार देखा जा सकता है।

## गुणविवेकः

अत्र पृथ्व्याः शब्दस्पर्शरूपरसाः सामान्यगुणाः, [१]गन्धस्त्वसामान्यगुणः। अपां शब्दस्पर्शरूपाणि सामान्यगुणाः, रसस्त्वसामान्यगुणः। तेजसः शब्दस्पर्शौ सामान्यगुणौ, रूपं चासामान्यगुणः। [२]वायोः शब्दः सामान्यगुणः, स्पर्शस्त्वसामान्यगुणः। आकाशस्य शब्द एक एव गुणः। अयं शब्दः प्रतिध्वन्यात्मकः, वर्णात्मको न भवति।

## गुणतत्त्वम्

द्वाविंशतेः परस्य बुद्धितत्त्वस्य कारणं गुणतत्त्वमिति च सत्त्वमिति रज इति तम इति [३]चाभिहितम्, सुखदुःखमोहानां च कारणं भवति। अस्य गुणतत्त्वस्य

---

इनमें से [1]पृथिवी में शब्द, स्पर्श, रूप और रस ये सामान्य गुण हैं और इसका असामान्य गुण गन्ध है। जल के शब्द, स्पर्श और रूप सामान्य गुण तथा रस असामान्य गुण है। तेज के शब्द और स्पर्श सामान्य गुण तथा रूप असामान्य गुण हैं। वायु का शब्द सामान्य गुण और स्पर्श असामान्य गुण है। आकाश में केवल शब्द गुण ही है। यह शब्द[2] प्रतिध्वनिस्वरूप है, वर्णात्मक नहीं।

ऊपर बताये गये (पृथ्वी से अहंकारपर्यन्त) बाईस तत्त्वों के ऊपर स्थित २३वें बुद्धितत्त्व की उत्पत्ति सत्त्व, रज और तम नाम के तीन [3]गुणों से मानी गई है।

---

*१. 'गन्धः··· गुणः' नास्ति–ख.ग.। २. 'वायोः··· गुणः' नास्ति–क.। ३. च त्रिधा भूयात्–क., चाहितं त्रिधा भूयात्–ग.।*

1. योगिनीहृदय (२.३०-३६) तथा उसकी टीका दीपिका में यही सिद्धान्त मान्य है। इस विषय में सां० का० तथा शैवागमों में विभिन्न मत हैं। देखिये–अ० प्र० उ०, पृ.३९
2. अघोर शिवाचार्य ने अ० प्र० स्थित ग्रन्थों की अपनी व्याख्याओं में इस विषय पर विचार किया है और कहा है कि इस विषय पर हमने मृगेन्द्रवृत्ति की दीपिका में विस्तार से विचार किया है। (पृ.११६, २०६)।
3. श्रीमद्भागवत महापुराण (११.१९.१४) में सांख्यसंमत पचीस तत्त्वों के साथ तीन गुणों को मिलाकर तत्त्वों की संख्या २८ मानी है, अर्थात् तीन गुणों का स्वतन्त्र अस्तित्व वहाँ स्वीकार्य है। इस विषय पर हमने तन्त्रयात्रा (पृ.३-१३) में प्रकाशित "कति तत्त्वानि" शीर्षक निबन्ध में विचार किया है। (वहाँ हमने विभिन्न ग्रन्थों के प्रमाण से यह भी बताया है कि भूत, धातु, प्रकृति, तत्त्व–ये सब पर्यायवाची शब्द हैं।) उसी पद्धति से यहाँ भी गुणों को स्वतन्त्र तत्त्व माना गया है, किन्तु "त्रयो गुणास्तथाप्येकं तत्त्वम्" (वि० १०-२१) इस मृगेन्द्रवचन के अनुसार ये तीन पृथक् तत्त्व न होकर एक ही हैं। सांख्य-दर्शन तथा

कारणं प्रकृतितत्त्वम्। गुणतत्त्वं चतुर्विंशतितत्त्वम्। प्रकृतितत्त्वं पञ्चविंशतितत्त्वम्। एतस्मिन्नुभयस्मिन् स्थितत्वे सति प्रकृतितत्त्वस्य कार्यं गुणतत्त्वमिति प्रतिपादितम्। गुणतत्त्वस्य कार्यं सुखदुःखमोहहेतुत्वं च, स्वव्यतिरिक्तार्वाग्बुद्ध्यादित्रयोविंशतितत्त्वानां क्रमेण [१]कारणत्वं च। पृथिवीतत्त्वमारभ्य प्रकृतितत्त्वान्तं पञ्चविंशतेरशुद्धाध्वेति नाम।

**मिश्राध्वविवेकः**

इत ऊर्ध्वं रागतत्त्वम्। अस्य वृत्तिः प्रकृतिजातवस्तूनामात्मने[२] प्ररोचनम्। अत ऊर्ध्वं नियतितत्त्वम्। अस्य वृत्तिरात्मना[३] स्वेनैव कृतानि कर्माण्यात्मनैव भोक्तव्यानीति नियमनम्। इत ऊर्ध्वं कालतत्त्वम्। अस्य वृत्तिर्दीर्घकालं भुञ्जते, स्वल्पकालं भुञ्जत इति पुरुषस्य भोगपरिच्छेदः। अतः परं विद्यातत्त्वम्। अस्य वृत्तिर्विषयोपरक्तां बुद्धिं

---

ये तीन गुण क्रमशः सुख, दुःख और मोह के भी कारण हैं। इस गुणतत्त्व का कारण प्रकृतितत्त्व है। इस प्रकार गुणतत्त्व चौबीसवाँ और प्रकृति पचीसवाँ तत्त्व है। इन दोनों में गुणतत्त्व प्रकृतितत्त्व का कार्य माना जाता है। यह गुणतत्त्व सुख, दुःख और मोह को उत्पन्न करता है और अपने से भिन्न नीचे के बुद्धि आदि तेईस तत्त्वों का भी कारण यही है। पृथिवीतत्त्व से लेकर प्रकृतितत्त्व पर्यन्त पचीस तत्त्वों की गणना अशुद्धाध्वा में होती है।

इनके ऊपर [1]रागतत्त्व स्थित है। प्रकृति से उत्पन्न वस्तुओं के प्रति अभिरुचि जगाना इसकी वृत्ति (कार्य) मानी गई है। इसके ऊपर नियतितत्त्व स्थित है। इसकी वृत्ति है नियमन, अर्थात् प्रत्येक आत्मा के द्वारा किये गये कर्मों का फल उसीको भोगना है, किसी दूसरे को नहीं, इसकी व्यवस्था करना नियतितत्त्व का कार्य है। इसके ऊपर

---

*१. कारणं-ख.। २. त्मनि-ख.ग.। ३. रात्मस्थेन-क.ख.।*

अन्यत्र भी इनकी पृथक् तत्त्व के रूप में गणना न होकर प्रकृति में ही इनका अन्तर्भाव किया गया है और बुद्धितत्त्व की उत्पत्ति त्रिगुणात्मक प्रकृति से मानी गई है, गुणों से नहीं। प्रस्तुत ग्रन्थ में इनको पृथक् तत्त्व माना गया है और ३६ तत्त्वों की संख्या में वृद्धि न हो, इसके लिये पुरुष (आत्मा) की तत्त्वों में गणना नहीं की गई। उपलब्ध आगमों में गुणत्रय का पृथक् वर्णन अवश्य मिलता है, किन्तु उनकी पृथक् तत्त्व के रूप में मान्यता कहीं देखने को नहीं मिलती। ग्रन्थकार के इस प्रतिपादन का आधार अपेक्षित है।

1. कला से लेकर राग तत्त्व के क्रम के विषय में विभिन्न आगमों की विभिन्न मान्यताएँ हैं। अभिनवगुप्त ने अपने महान् ग्रन्थ तन्त्रालोक (९.४०-४८) में इन मतों की चर्चा की है।

पुरुषो गृह्णातीति कारणभूतत्वम्। अस्मात् परं कलातत्त्वम्। अस्य वृत्तिरात्मनोऽनादि-भूतताम्रकालिकावत् सहजमलशक्तेरेकदेशं [१]प्रसाद्यात्मस्वरूपस्य प्रकाशनम्। अस्य कारणं मायातत्त्वम्।

अथ पूर्वोक्ततत्त्वोत्पत्तिक्रमः। मायातत्त्वे [२]कलातत्त्व[३]-विद्यातत्त्व-कालतत्त्व-नियतितत्त्व-रागतत्त्वानि(नां) पञ्चकमुच्यते। एतेनावृतस्य [४]भोक्त्रात्मनः पुंस्त्वमिति, मलसद्भावात् पुरुषतत्त्वमिति व्यपदेशः। आत्मनो न जडरूपत्वम्। रागतत्त्वमारभ्य कलातत्त्वान्तानि पञ्च तत्त्वानि 'मिश्राध्वा' इत्युच्यते।

---

कालतत्त्व स्थित है। आत्मा लम्बे समय तक अथवा थोड़े समय तक फलभोग करेगा, इसका आकलन इसीका व्यापार है। इसके ऊपर विद्यातत्त्व विद्यमान है। विषय से उपरोक्त बुद्धि के व्यापार को पुरुष में संक्रान्त कर देना, इसकी वृत्ति है। इसके ऊपर कलातत्त्व की स्थिति मानी गई है। ताम्र (ताँबा) धातु में स्थित कालिमा के समान आत्मा में अनादिकाल से चली आ रही सहज मलशक्ति के एक देश को स्वच्छ बनाकर आत्मस्वरूप को प्रकाशित करना इसकी वृत्ति है। इस कलातत्त्व का कारण मायातत्त्व है।

ऊपर बताये गये तत्त्वों का उत्पत्ति-क्रम इस प्रकार है—मायातत्त्व से क्रमशः उत्पन्न कलातत्त्व, विद्यातत्त्व, कालतत्त्व, नियतितत्त्व और रागतत्त्व [1]पंचकंचुक के नाम से प्रसिद्ध हैं। इस पाँच कंचुकों से ढकी हुई और मलों से आवृत जीवात्मा ही पुरुषतत्त्व कहलाती है। यह आत्मा जड़ नहीं है। रागतत्त्व से लेकर कलातत्त्व पर्यन्त पाँच तत्त्व [2]मिश्राध्वा के नाम से जाने जाते हैं।

---

*१. प्रसार्या-क.ग.। २. 'काल-नियति-कला-विद्या-राग' इति क्रमः-ग.। ३. 'तत्त्व' कुत्रापि नास्ति-ख.। ४. बाह्या-क.।*

1. तन्त्रालोक (९.२०४) में कंचुकों की संख्या छः मानी गई है। परमार्थसार (श्लो. १७) में भी यही मत मान्य है। सिद्धान्तशैवागम पाँच कंचुकों को ही मान्यता देते हैं। इनके क्रम के विषय में ऊपर की टिप्पणी में चर्चा हो चुकी है।
2. मिश्राध्वा (शुद्धाशुद्धाध्वा) में यहाँ पाँच तत्त्व परिगणित हैं और माया को अशुद्धाध्वा बताया है। अन्यत्र माया और पुरुष को लेकर मिश्राध्वा में सात तत्त्व मान्य हैं।

## सूक्ष्मदेहः

एतान्येकत्रिंशत् तत्त्वान्यात्मन्यात्मनि प्रत्येकं सूक्ष्मदेहानि भवन्ति। एतेषां तुर्याणां भुवनजशरीराणामाश्रयाणां भुवनानामाश्रयाणि[१] सर्वात्मनां साधारणानि त्रिंशत् तत्त्वानि। एतेषां [२]सर्वेषां कारणमशुद्धमायातत्त्वम्। इत्थं(दं) मायातत्त्वं नित्यं व्यापकं [३]समस्तात्मकर्माभिसंबद्धं स्ववृत्तिद्वारेण ज्ञान-क्रिया-प्रकाशीभवदपि मोहकम्।

## शुद्धविद्येश्वरतत्त्वे

इतः परं द्वात्रिंशकं शुद्धविद्यातत्त्वम्। ततः परमीश्वरतत्त्वं त्रयस्त्रिंशकम्। अस्मिन् शुद्धविद्यातत्त्वे सप्तकोटिमहामन्त्राः, कामिकाद्यष्टाविंशतिसंहिताश्च, नन्द्या-

---

ये [1]इकतीस तत्त्व मिलकर प्रत्येक आत्मा के साथ सूक्ष्म देह के रूप में विद्यमान रहते हैं। ऊपर वर्णित चतुर्थ जीवगण के, विभिन्न भुवनों में उत्पन्न उनके विभिन्न शरीरों के, उनके आश्रयभूत भुवनों के आश्रयभूत ये [1]तीस तत्त्व सभी आत्माओं में साधारण रूप से स्थित हैं। इन सबका कारण [2]अशुद्ध मायातत्त्व है। यह माया नित्य, व्यापक और समस्त आत्माओं के (शुभाशुभ) कर्मों से संबद्ध होते हुए भी, ज्ञान और क्रियाशक्ति की प्रकाशक होते हुए भी पुरुष को व्यामोह में डाल देती है।

इसके ऊपर बत्तीसवाँ शुद्ध विद्यातत्त्व है और उसके भी ऊपर तैंतीसवाँ ईश्वरतत्त्व स्थित है। इस शुद्ध विद्यातत्त्व में सात करोड़ महामन्त्र, कामिक आदि अट्ठाईस

---

*१. याणां-क.। २. 'सर्वेषां' नास्ति-ख.ग.। ३. समस्तकर्मा-क.।*

1. शैवागमों में पुर्यष्टक अथवा सूक्ष्म शरीर में पृथ्वी से कला पर्यन्त तीस ही तत्त्वों की स्थिति मानी गई है। ग्रन्थकार स्वयं भी दो पंक्तियों के बाद तीस तत्त्वों की ही चर्चा करते हैं।
2. मायातत्त्व की शुद्धाशुद्ध (मिश्राध्वा) विभाग में गणना की जाती है। यहाँ उसको अशुद्ध बताया गया है। यह इसलिये कि माया को अशुद्ध सृष्टि का उपादान माना गया है। अगले पृष्ठ की चौथी टिप्पणी देखिये। अथवा महामाया कुण्डलिनी से इसका भेद बताने के लिये उसके साथ अशुद्ध विशेषण दिया गया है, जैसे कि अशुद्ध विद्या से भेद करने के लिये शुद्धविद्या नाम दिया गया।

दयोऽष्टौ गणेश्वराश्च सिद्धान्तशास्त्रेण पूज्यमानाः, इन्द्रादिलोकपालाश्च, एतेषामायुधानि वज्रादीनि च वसन्ति। ईश्वरतत्त्वे विद्येश्वरा अनन्तादयोऽष्टौ वर्तन्ते।

**विद्येश्वरतत्त्वम्**

एतेष्वनन्तः सर्वेश्वरत्वादेतेषां विद्येश्वराणां विद्यातत्त्ववासिनामन्येषां चेश्वरभूतः, मायाक्षोभकश्च, मायातत्त्वभुवनानां स्रष्टा च। किञ्चायं परमेश्वराद् भिन्नः, अधिकाराख्य[१]मलस्य पाकेन परमेश्वरेणानुगृहीतश्च भवति। अनेन सृष्टिरूपेणाणव-कार्मबन्धद्वयवन्तः प्रलयाकला इत्यभिहिताः। आत्मराशौ मलपाकवन्तो निरधिकरणेनैव[२] परमेश्वरेणानुगृहीता अष्टादशाभ्यधिकशतरुद्राः सन्ति। एतेषु श्रीकण्ठरुद्रो मध्यम-

---

संहिताएँ[1], सिद्धान्तशास्त्र द्वारा पूजित नन्दी आदि आठ [2]गणेश्वर, इन्द्र आदि आठ लोकपाल[3] और इनके वज्र आदि आयुध निवास करते हैं। ईश्वरतत्त्व में अनन्त आदि आठ [4]विद्येश्वर स्थित हैं।

इनमें अनन्त सबका अधिपति है, अतः यह इन विद्येश्वरों का और विद्यातत्त्व में निवास करनेवाले गणेश्वर आदि का भी स्वामी है। यही माया का क्षोभक है और यही मायातत्त्व के भुवनों का स्रष्टा भी है। यह परमेश्वर (शिव) से भिन्न है। [5]अधिकारनामक

---

*१. ख्यैकम–क.। २. करण एव–क.।*

1. अट्ठाईस शैवागमों को यहाँ और आगे भी (पृ. १३) संहिता कहा गया है। इस उक्ति से यह बात खण्डित हो जाती है कि संहिता शब्द से केवल वैष्णव तन्त्र ही संबोधित होते हैं।
2. आठ गणेश्वरों की नामावली अपेक्षित है।
3. इन्द्र आदि आठ लोकपालों के नाम अमरकोश में इस प्रकार बताये गये हैं– "इन्द्रो वह्निः पितृपतिर्नैर्ऋतो वरुणो मरुत्। कुबेर ईशः पतयः पूर्वादीनां दिशां क्रमात्।।" (१.६.३)।
4. अनन्त, सूक्ष्म, शिवोत्तम, एकनेत्र, एकरुद्र, त्रिमूर्ति, श्रीकण्ठ और शिखण्डी नामक आठ विद्येश्वरों के नाम सिद्धान्तशिखामणि की टीका (३.४४) तथा अन्यत्र भी मिलते हैं। इनमें अनन्त मुख्य हैं। माया की सहायता से ये मलिन सृष्टि की रचना करते हैं। महामाया के आश्रय से स्वयं भगवान् शिव शुद्ध सृष्टि करते हैं– "शुद्धेऽध्वनि शिवः कर्ता प्रोक्तोऽनन्तोऽसिते प्रभुः।।" (कि० वि० ३.२७)। अघोर शिवाचार्य ने अष्टप्रकरण में स्थित ग्रन्थों की अपनी व्याख्याओं में इस वचन को अनेक स्थलों पर उद्धृत कर उसकी व्याख्या की है।
5. मतंगपारमेश्वर के विद्यापाद के ३-४ पटलों में शिव की लय, भोग और अधिकारनामक तीन अवस्थाओं का विस्तृत विवरण मिलता है। शुद्ध सृष्टि के पाँच तत्त्वों में से प्रथम लयावस्था, द्वितीय भोगावस्था और शेष तीन तत्त्व अधिकारावस्था के प्रतीक माने जा सकते हैं। प्रस्तुत प्रसंग में अधिकारावस्था की चर्चा है।

प्रलयान्ते प्रकृतितत्त्वान्तादर्वाक्तत्त्वेषु भुवनानां च स्रष्टा। आणवकार्ममायात्मकबन्धत्रितयेन युक्तानां सकलानामात्मनां राशौ ज्ञानयोगतपोध्यानादिभिर्विशिष्टश्च ब्रह्मविष्णुपदयोर्निर्वाहकश्च भवति। अस्य [१]मध्यमप्रलयसमये रागतत्त्वेऽवस्थानम्। पश्चात् सृष्टिकाले प्राप्तेऽशुद्धाध्वसृष्टिपूर्वं ब्रह्मविष्णुसृष्टीनामधिष्ठाता स्थित्वाऽ[२]र्वाक्तनभुवनेश्वराणां च त्रयस्त्रिंशत्कोटीनां देवानामीश्वराणां च [३]ब्रह्माण्डानि सृजति। ब्रह्माण्डे चतुर्दशभुवनं सकलात्मनामावासभूमिः।

## ११८ रुद्राः

पूर्वोक्तरुद्रेषु शतं रुद्राः पाञ्चभौतिकस्य ब्रह्माण्डस्य रक्षका भवन्ति। गुणतत्त्वे ब्रह्मविष्णुभ्यां सह स्थितो[४] रुद्रभट्टारको मध्यमप्रलयपर्यन्तमधिकारं कृत्वेमौ

---

मल का परिपाक होने पर इस पर परमेश्वर का अनुग्रह होता है। सृष्टि-प्रक्रिया में आणव और कार्म मल से युक्त जीव प्रलयाकल[1] कहलाते हैं। इन आत्माओं के समूह में जिनका मल परिपक्व हो जाता है, जिनके ऊपर परमेश्वर का अपार अनुग्रह होता है, वे एक सौ अठारह रुद्र कहलाते हैं। इनमें श्रीकण्ठ नामक रुद्र [2]मध्यम प्रलय के अन्त में प्रकृतितत्त्व के ऊपर स्थित भुवनों की सृष्टि के कर्ता माने जाते हैं। आणव, कार्म और मायात्मक त्रिविध मलों से संयुक्त सकलनामक आत्माओं की राशि में से ज्ञान, योग, तप, ध्यान आदि के अनुष्ठान से विशिष्ट स्थान प्राप्त कर ब्रह्मा और विष्णु के पद का निर्वाहक बन जाता है। मध्यम प्रलयावस्था में यह रागतत्त्व में निवास करता है। काल के परिपाक से पुनः सृष्टि होने पर अशुद्धाध्वा की सृष्टि के साथ ब्रह्मा और विष्णु की सृष्टि का भी यह अधिपति हो जाता है, अद्यतन समस्त भुवनों का भी वह ईश्वर हो जाता है। तैंतीस करोड़ देवताओं का ईश्वर होकर वह ब्रह्माण्ड आदि की सृष्टि में समर्थ हो जाता है। ब्रह्माण्ड में स्थित १४ भुवन इन सकलनामक आत्माओं की निवास भूमियाँ हैं।

ऊपर प्रदर्शित ११८ रुद्रों में से एक सौ रुद्र पाँच भौतिक ब्रह्माण्ड के रक्षक हैं। गुणतत्त्व में ब्रह्मा और विष्णु के साथ स्थित रुद्र भट्टारक मध्यमप्रलय पर्यन्त अपने

---

*१. मध्यमध्य–क.। २. त्वाऽद्यतन–ख.। ३. ब्रह्माण्डाद्यण्डा–ख.ग.। ४. 'स्थितो' नास्ति–क.ग.।*

1. जीव की प्रलयाकल और सकल अवस्था के साथ विज्ञानाकल अवस्था के भी स्वरूप का विचार ग्रन्थ की प्रस्तावना में किया जायगा।
2. कनिष्ठ, मध्यम और महाप्रलय नामक संहार की त्रिविध स्थितियों का निरूपण मतंगपारमेश्वर विद्यापाद के २५वें पटल में किया गया है।

ब्रह्माण्डपती[1] ब्रह्मविष्णू चोपसंहृत्य स्वयं मिश्राध्वनि[2] रागतत्त्वे वर्तते। अनेन सह वीरभद्रदेवश्च वर्तते। प्रकृतिमस्तकेऽष्टौ कलामस्तकेऽष्टौ श्रीकण्ठवीरभद्रौ च शतरुद्राः [ च ], एवमष्टादशाभ्यधिकशतरुद्राः परमेश्वरेणानुगृहीताः शरीरिणो भवन्तो ब्रह्मविष्णुवदज्ञानादिभिरस्पृष्टा ब्रह्मविष्ण्वादिपदान्यात्मकर्तृकज्ञानयोगबलेन सम्पादयन्ति। एतेषामष्टादशशतरुद्राणां मलपाकाद् दीक्षापूर्वकं परमेश्वरप्रसादाच्च पदप्राप्तिः। शुद्धविद्यातत्त्वनिवासिनां मलपाकात् परमेश्वरप्रसादाच्च पदप्राप्तिः। एतेषां विद्येश्वराणां च [3]शरीरं बैन्दवम्। अष्टादशशतरुद्राणां शरीरं मायीयम्। ब्रह्मविष्ण्वादीनां शरीरं प्राकृतम्। अष्टादशशतरुद्राणां विद्येश्वराणां च स्वरूपमिव साक्षात् परमेश्वरस्य सकलानि स्वरूपाणि पूजाविधिषु[4] ध्येयानि। ब्रह्मविष्णुशरीरस्य प्राकृतत्वात् परमेश्वरानुग्रहस्य पूर्वमसम्भवाच्च ब्रह्मविष्णुशरीरवत्परमेश्वरः केनापि न ध्यायते। ब्रह्मविष्णुपदं पशुभूमिः। रुद्रपदमीश्वरपदमुभयं पतिभूमिः।

---

अधिकार का भोग कर इस ब्रह्माण्ड के अधिपति ब्रह्मा और विष्णु का उपसंहार कर स्वयं मिश्राध्वा (शुद्धाशुद्ध) में स्थित रागतत्त्व में निवास करता है। वीरभद्र भी इनके साथ रहते हैं। प्रकृति के मस्तक पर आठ, कला के मस्तक पर आठ, श्रीकण्ठ और वीरभद्र इन सबके साथ स्थित एक सौ रुद्र—ये सब मिलकर एक सौ अठारह रुद्र होते हैं। शरीर के होते हुए भी परमेश्वर के अनुग्रह से ये ब्रह्मा और विष्णु के समान अज्ञान से आवृत नहीं होते और अपने ज्ञान और तप के बल से ब्रह्मा, विष्णु आदि के पदों (अधिकारों) को प्राप्त कर लेते हैं। इन एक सौ अठारह रुद्रों को, मलपाक होने पर दीक्षा के द्वारा और परमेश्वर के प्रसाद से, उक्त पदों की प्राप्ति होती है। शुद्ध विद्यातत्त्व में निवास करनेवाले जीवों को मलपाक से और परमेश्वर के प्रसाद से इन पदों की प्राप्ति होती है। इनमें से विद्येश्वरों का शरीर बैन्दव (बिन्दुनिर्मित) है, एक सौ अठारह रुद्रों का शरीर मायीय (मायानिर्मित) है और ब्रह्मा, विष्णु इत्यादि का शरीर प्राकृतिक (प्रकृति से निर्मित) है। एक सौ अठारह रुद्रों और विद्येश्वरों के स्वरूप के समान परमेश्वर के सकल (साकार) स्वरूपों का भी ध्यान पूजाविधि में किया जाता है। ब्रह्मा और विष्णु का स्वरूप प्राकृतिक है और इन पर प्रथमतः ईश्वर का अनुग्रह होता भी नहीं, अतः ब्रह्मा और विष्णु का ध्यान परमेश्वर के रूप में नहीं किया जाता। ब्रह्मा और विष्णु का पद पशुभूमि में स्थित है। रुद्रपद और ईश्वरपद इन दोनों का पतिभूमि में अन्तर्भाव है।

---

१. वर्ति—क., वर्ती—ग.। २. ध्वरा—क.ख.। ३. स्वरूपं—क.। ४. विषयेषु—ख.।

## अधिकार-भोग-लयतत्त्वानि

एवम्भूतादस्मादीश्वरतत्त्वादूर्ध्वं सदाशिवतत्त्वम्। अतः परं शक्तितत्त्वम्। अत ऊर्ध्वं शिवतत्त्वम्। एतत् तत्त्वत्रयं[१] परमेश्वरस्याधिकारभोगलयतत्त्वे संज्ञानिमित्तम्। एतस्मिन् तत्त्वत्रये परमेश्वराद् व्यतिरिक्तानि कर्तृभूतान्यात्मान्तराणि[२] न विद्यन्ते। लयभोगाधिकारपदानि श्रद्दधानाः साधकदीक्षया दीक्षिता मन्त्रसाधकाः पश्चात् परमेश्वरप्रसादेन तत्तद्भुवनं प्राप्य भोक्तारो वैराग्यपर्यन्तं वा महासंहारपर्यन्तं वा स्थित्वा विद्येश्वरैः सह परमुक्ताश्चात्मानो भवन्ति।

विद्यातत्त्वेऽकारादिक्षकारान्ता[नि] एकपञ्चाशदक्षराणि, कामिकाद्यष्टाविंशतिसंहिताश्च वैखरीरूपाणि[३] वर्तन्ते। ईश्वरतत्त्वे प्रणवश्च, सदाशिवतत्त्वे सकलो

---

ऊपर वर्णित ईश्वरतत्त्व के ऊपर सदाशिवतत्त्व स्थित है। शक्तितत्त्व की स्थिति इसके भी ऊपर है। इन सबके ऊपर शिवतत्त्व की स्थिति है। ये तीन तत्त्व परमेश्वर के [1]अधिकार, भोग और लयतत्त्व के नाम से शास्त्रों में प्रसिद्ध हैं। इन तीनों तत्त्वों में परमेश्वर के अतिरिक्त अन्य किसी कर्तृस्वरूप आत्मा की स्थिति नहीं है। लय, भोग और अधिकारपदों पर श्रद्धा रखनेवाले, दीक्षा-प्राप्त दीक्षित साधक मन्त्रों की आराधना करके परमेश्वर का अनुग्रह प्राप्त करते हैं और उन-उन भुवनों में जाकर वहाँ के दिव्य भोगों का उपभोग करते हुए वे वैराग्य पर्यन्त अथवा महासंहार पर्यन्त विद्येश्वरों के साथ रहते हुए अन्त में मुक्त आत्मा की पदवी को प्राप्त कर लेते हैं।

विद्यातत्त्व में स्थित [2]अकार से लेकर क्षकार पर्यन्त पचास वर्ण (अक्षर) और कामिक आदि अट्ठाईस संहिताएँ वैखरी वाणी का विस्तार हैं। ईश्वरतत्त्व में प्रणव, सदाशिवतत्त्व में सकलबिन्दु[3] और सकलनाद एवं शक्तितत्त्व में सूक्ष्म अभिधेयबुद्धि के बीज प्रत्येक आत्मा में पृथक्-पृथक् सूक्ष्मनाद के रूप में स्थित हैं। शिवतत्त्व और कारणबिन्दु अभिन्न है। बिन्दु में और शिवतत्त्व में तत्त्व की दृष्टि से कोई भेद नहीं है।

---

*१. त्रितयमस्मात्-क.। २. णि च-ख.। ३. इतः परं-'वाणी' इत्यधिकः पाठः-क.।*

1. ऊपर की पृ. १० की ५वीं टिप्पणी देखिये। इनकी तुलना बौद्ध महायान साहित्य में वर्णित भगवान् बुद्ध के धर्म, संभोग और निर्माण नामक तीन कायों से की जा सकती है।
2. बौद्ध तन्त्र-ग्रन्थ वसन्ततिलक (पृ.७२) में भी अकार से ही समस्त शास्त्रों का उद्भव माना गया है। प्रथम पृष्ठ की पहली टिप्पणी देखिये।
3. नाद और बिन्दु के साथ कला तत्त्व का विचार प्रस्तावना में किया जायगा।

बिन्दुः सकलो नादश्च, शक्तितत्त्वे सूक्ष्माभिधेयबुद्धि[१]बीजमात्मन्यात्मनि पृथक् पृथग् भूत्वा सूक्ष्मनादात्मकस्तिष्ठति। शिवतत्त्वस्य(तत्त्वे) कारणं(ण)बिन्दुश्च। बिन्दोः शिवतत्त्वस्य च तत्त्वे भेदव्यपदेशो नास्ति। शिवतत्त्वमधिष्ठाय स्थितस्य सदाशिवस्य शक्तिः, सकलः, [२]सकलासकलः, निष्कलः, व्यक्ताव्यक्तस्यात्मा, व्यक्तमहेश्वरः, व्यक्ताव्यक्तसदाशिवः, निष्कलशिव इति च नाम स्थितानि।

**बिन्दुलक्षणम्**

एतेषु षट्त्रिंशत्तत्त्वेषु बिन्दुर्नित्यो व्यापकोऽमूर्तः परमेश्वरस्य नित्याधिष्ठेयः शब्दार्थात्मकनादादिद्वारेणात्मनां सम्यग् ज्ञानस्य कारणं भवति, अमोहकश्च, [३]मायीयव्यतिरिक्तसमस्तवस्तूनामुपादानं जडश्च।

---

शिवतत्त्व को आधार बनाकर स्थित सदाशिव की शक्ति ही सकल, सकल-निष्कल, व्यक्ताव्यक्त, निष्कल, व्यक्त महेश्वर, व्यक्ताव्यक्त सदाशिव, निष्कल शिव आदि नामों से अभिहित होती है।

इन छत्तीस तत्त्वों में बिन्दु नित्य, व्यापक और अमूर्त है। यही परमेश्वर में नित्य अधिष्ठित शब्द और अर्थ स्वरूप नाद आदि के रूप में आत्माओं के सम्यक् ज्ञान का कारण बनता है। यह माया के जैसा मोहक नहीं है। माया को छोड़कर यह सभी वस्तुओं का उपादान कारण है और अजड़ है।

पृथिवीतत्त्व से लेकर शिवतत्त्व पर्यन्त छत्तीस तत्त्व तत्त्वाध्वा, कालाग्नि से लेकर अनाश्रितभुवन पर्यन्त दो सौ चौबीस [1]भुवन भुवनाध्वा, अकार से लेकर क्षकारपर्यन्त

---

*१. याबिन्दु –क.। २. सकलनिष्कलः–क.। ३. मायेयव्यतिरेक-ख.ग.।*

1. शैवागमों में प्रधानतः २२४ भुवनों का वर्णन मिलता है। साथ ही भुवनों की संख्या के विषय में यहाँ विभिन्न मत भी मिलते हैं। तन्त्रालोक (८.४३६) तथा पण्डित एन० आर० भट्ट का मतंगपारमेश्वर विद्यापाद का संस्कृत उपोद्घात (पृ. ४७) देखिये। यहीं (पृ. ४८) तत्त्वों की संख्या के विषय में भी मतभेद देखिये।

**षडध्वानः**

[१]ततः पृथिवीमारभ्य शिवान्तानि षट्त्रिंशत्तत्त्वानि तत्त्वाध्वा। कालाग्निभुवनमारभ्यानाश्रितभुवनपर्यन्तानि[२] भुवनानि द्विशतचतुर्विंशद्भुवनाध्वा। अकारादिक्षकारान्तान्येकपञ्चाशदक्षराणि वर्णाध्वा। व्योमव्यापिमन्त्रात्मकान्येकाशीतिपदानि पदाध्वा। मूलब्रह्माङ्गरूपाणि [३]द्वादशमन्त्राणि मन्त्राध्वा। निवृत्त्यादिपञ्चकलाः कलाध्वा। एतेषु कलातत्त्वभुवनात्मानस्त्रयोऽध्वानो द्रव्यात्मकाः। वर्णपदमन्त्रात्मानस्त्रयोऽध्वानः शब्दरूपाः। एतेषु भुवनाध्वा तत्त्वाध्वानमाश्रित्य वर्तते, [४]एवं तत्त्वाध्वा कलाध्वान-

---

५१ [1]अक्षर वर्णाध्वा, व्योमव्यापी इत्यादि [2]मन्त्रात्मक ८१ पद पदाध्वा, मूल पंच ब्रह्म और छः अंगमन्त्रों को मिलाकर ११ मन्त्र मन्त्राध्वा और निवृत्ति आदि पाँच [3]कलाएँ कलाध्वा कहलाती हैं। इनमें से कला, तत्त्व और भुवननामक तीन अध्वा द्रव्यात्मक (अर्थस्वरूप) तथा वर्ण, पद और मन्त्रनामक तीन अध्वा [4]शब्दस्वरूप हैं। इनमें से भुवनाध्वा तत्त्वाध्वा पर तथा तत्त्वाध्वा कलाध्वा पर [5]आश्रित हैं। वर्ण, पद और मन्त्रात्मक तीन अध्वा विभिन्न भुवनों में उत्पन्न शरीरों की अपेक्षा रखते हैं। इन छः अध्वाओं का

---

*१. 'ततः' नास्ति—ख.। २. पर्यन्तभु—ख.। ३. एकादश—ख.ग.। ४. 'एवं··· वर्तते' नास्ति—क., एवं तत्त्वं कलामाश्रित्य—ख., अग्रे 'शुद्धमाया' इत्यतः परमयं पाठः क. पुस्तकेऽपि दृश्यते।*

1. अक्षरों (मातृका-वर्णों) की संख्या प्रधानतः पचास ही मानी गई है, किन्तु ५१ संख्या वाला पक्ष भी अनेक स्थानों पर मान्य है। प्रस्तुत ग्रन्थ में दोनों ही पक्ष मिलते हैं।
2. पदाध्वा का निरूपण काश्मीर शैवागम के ग्रन्थों में भिन्न पद्धति से किया गया है। लुप्तागमसंग्रह, द्वितीय भाग, उपोद्घात (पृ. १८२-१८३) देखिये।
3. शैवागमों और पुराणों में भी चार ही कलाओं का निरूपण मिलता है। वहाँ शान्त्यतीता का समावेश नहीं है। वीरशैव-सम्प्रदाय में कलाओं की संख्या छः बताई गई है। देखिये—अनुभवसूत्र (३.२४-२६)।
4. देशाध्वा और कालाध्वा के रूप में षडध्वविचार तन्त्रालोक के ६-११ आह्निकों में विस्तार से किया गया है। वहाँ देशाध्वा में कला, तत्त्व तथा भुवन और कालाध्वा में वर्ण, पद एवं मन्त्र समाविष्ट हैं।
5. अध्वाओं की लय-प्रक्रिया का विचार यहाँ अधूरा है। लुप्ता० उपो०, पृ. १९९-२०२ पर इसका विस्तृत परिचय मिल सकता है।

माश्रित्य वर्तते। वर्णपदमन्त्रात्मकास्त्रयोऽध्वानो भुवनजशरीरापेक्षया वर्तन्ते। एतेषां षडध्वनां परमकारणं वस्तु कुण्डलिनी शुद्धमाया [१]शुद्धविद्या ब्रह्मेति चोच्यते। [२]तत्राऽशुद्धाध्वनां परमकारणमशुद्धमायेत्युच्यते। एते षडध्वान आत्मनः संसारः।

**त्रिविधाः पशवः**

षडध्वव्यतिरिक्ता नित्या व्यापकाश्चेतनाः प्रतिशरीरं भिन्ना मलिनाः कर्मकर्तारः कर्मफलभोक्तारः किञ्चिज्ज्ञाः किञ्चित्कर्तारः सेश्वराश्च भवन्त्यात्मानः। एते बन्धभेदेन सकलः प्रलयाकलो विज्ञानाकल इति च त्रिविधा उच्यन्ते। एतेषामात्मनां मायाबन्धः कलादिपृथिव्यन्ततत्त्वानि, भुवनभौवनादिरूपः कर्मबन्धो ज्योतिष्टोमब्रह्महत्यादिभिरुत्पन्नोऽपूर्वाख्यसंस्काररूपः [३]पुर्यष्टकमध्यगतः, बुद्धितत्त्वमाश्रित्य सुखदुःखमोहात्मकफलश्च भवति।

---

परमकारण कुण्डलिनी अथवा [1]शुद्धमाया है। इसको शुद्धाध्वा अथवा ब्रह्म भी कहा जाता है। [2]अशुद्ध अध्वाओं का परमकारण अशुद्ध माया को माना जाता है। उक्त छः अध्वा ही आत्मा का संसार है।

इन अध्वाओं के अतिरिक्त [3]नित्य, व्यापक, चेतन, प्रत्येक शरीर में भिन्न, मलिन आत्माएँ शुभाशुभ कर्मों की कर्ता और उनके फलों की भोक्ता के रूप में स्थित हैं। इनमें ज्ञानशक्ति और क्रियाशक्ति अल्प मात्रा में रहती है। इसी तरह से इनमें ईश्वरत्व भी अल्प मात्रा में ही विद्यमान है। बन्धन के भेद से ये आत्माएँ सकल, प्रलयाकल और विज्ञानाकल के नाम से तीन प्रकार की होती हैं। आत्माएँ माया से बँधी रहती हैं। कला से लेकर पृथिवी पर्यन्त तत्त्व की इनमें सूक्ष्म रूप से स्थिति रहती है और विभिन्न भुवनों में तदनुरूप

---

*१. पूर्वपृष्ठस्थान्तिमा पाठटिप्पणी द्रष्टव्या। २. 'तत्र' नास्ति–क.। ३. बुद्ध्य–ख.।*

1. महामाया अथवा कुण्डलिनी को शुद्धाध्वा का उपादान माना गया है। पृ. १० की ४ थी टिप्पणी देखिये। यहाँ कुण्डलिनी अथवा शुद्धमाया को ब्रह्म कहा गया है। इसका अभिप्राय शब्दब्रह्म के रूप में लेना चाहिये।
2. शैवागमों में शुद्धाध्वा का उपादान महामाया को, मिश्राध्वा का उपादान माया को और अशुद्धाध्वा का उपादान प्रकृति को माना गया है।
3. आत्मा को यहाँ षडध्व से तथा ३६ तत्त्वों से भी अतिरिक्त माना गया है।

## पाशपञ्चकम्

मलाख्यबन्ध आत्मनां ज्ञानक्रियावारक आत्मन्यात्मनि पृथक् पृथग् भूत्वा स्वकालान्तो[१]पाध्यनेकशक्तिसहित[२]नित्यव्यापकजडद्रव्यं भवति। बैन्दवो बन्धो विद्याविद्येश्वरादिशरीराणां कारणम्, सकलाख्यसंसारिभोगपरिकरीभूतः, सूक्ष्मादिवैखर्यन्त-शब्दहेतुश्च भवति। निरोधशक्त्यात्मकबन्धो मायाकर्माणवबैन्दवपाशचतुष्टयस्याना-दिधर्महेतुः [३]शिवशक्तिरेवोपचारात् [४]पाश इत्युपचर्यते। एवमात्मनां बन्धाः पञ्चविधाः।

तत्र शुद्धाध्ववर्तिनां बैन्दवो रोधशक्तिश्चेति पाशद्वयम्। मिश्राध्ववर्तिनां त्वेतद् द्वयम्, आणवः कार्मश्चेति पाशचतुष्टयम्। अशुद्धाध्ववर्तिनां [५]त्वेतच्चतुष्टयं मायीयं

---

विषयों का उपभोग करते हैं। ज्योतिष्टोम और ब्रह्महत्या आदि शुभ और अशुभ कर्मों से इनमें अपूर्व नामक संस्कार उत्पन्न होता है। इसकी स्थिति पुर्यष्टक (सूक्ष्म शरीर) में रहती है। बुद्धितत्त्व के सहारे यह सुख, दुःख और मोहरूपी फल का उपभोग करता है।

मलनामक बन्ध आत्माओं की ज्ञान और क्रियाशक्ति को आवृत कर देता है, ढँक देता है। प्रत्येक आत्मा में इसकी अलग-अलग स्थिति रहती है। अपने कर्मों के अनुसार इसकी स्थिति एक निश्चित अवधि तक रहती है। यह मल नाना प्रकार की शक्तियों से सम्पन्न, नित्य, व्यापक और जड़ द्रव्य माना गया है। [1]बैन्दव नामक बन्ध शुद्धविद्या और ईश्वरतत्त्वगत शरीरों का कारण माना जाता है। सकल जीवों के सांसारिक भोगों का उपादान तथा सूक्ष्म (परावाक्) से वैखरी पर्यन्त शब्दराशि का कारण भी यही है। निरोधशक्तिस्वरूप बन्ध माया, कर्म, आणव और बैन्दव नामक चार पाशों का अनादिकारण माना गया है। यह निरोधशक्ति शिव की ही शक्ति है, तो भी इस स्थिति में निरोधकशक्ति के रूप में कार्य करने से इसको भी औपचारिक रूप से पाश माना जाता है। इस तरह से आत्मा के ये पाँच प्रकार के बन्धन माने गये हैं।

---

*१. न्तोऽपायो–क.। २. 'सहित' नास्ति–ख.। ३. 'शिव' नास्ति–ग.। ४. पशुपाश इत्युच्यते-ग.। ५. 'एतच्च··· चेति' नास्ति–क.।*

1. पृष्ठ १३ की तीसरी टिप्पणी देखिये।

